पड़ता था। वे भी बृटिश उद्योग-धन्धों के प्रभुत्व के नीचे थे। बाद में जर्मनी ने भी संरक्षण नीति अख्तियार की तो उसके उद्योग-धन्धे पनपने लगे। हाल के वर्षों में जर्मनी के उद्योग-धन्धे दूसरे राष्ट्रों से आगे बढ़ गए हैं।

इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि अगर हम चीन के उद्योग-धन्धों को फूलता-फलता देखना चाहते हैं हमें संयुक्त राष्ट्र अमेरिका और जर्मनी की संरक्षण नीति की नकल करनी चाहिए, विदेशी माल के आक्रमण को रोकना चाहिए और अपने देशी माल की रक्षा करनी चाहिए। वर्तमान काल में पश्चिमी राष्ट्र चीन को अपना औपनिवेशिक बाजार समझता है और चीन के सार्व-भौमिक अधिकार तथा उसके आर्थिक ज़रियों को अपने हाथों में किए हुए हैं। हम जीविका की समस्या का हल अकेले आर्थिक क्षेत्र में ही नहीं पा सकते। हमें पहले रजनीतिक क्षेत्र को अपने हाथों में लेना चाहिए। हमें सभी असम संधियों को तोड़ देना चाहिए और चुंगी कर को विदेशी नियंत्रण से अपने अधिकार में कर लेना चाहिए। तब हम स्वतंत्रतापूर्वक विदेशी माल पर कर बढ़ा सकेंगे और संरक्षण की नीति लागू कर सकेंगे। इस प्रकार की नीति से चीन में विदेशी मालों की बाढ़ रुक जाएगी और तब स्वभावतः ही हमारे गृह-उद्योग पनपने लगेंगे।

चीन के लोगों को देशी माल का व्यवहार करना चाहिए और विदेशी मालों का बहिष्कार करना चाहिए। मैं नहीं कह सकता कि कितनी बार हमने इसका आन्दोलन किया है लेकिन सम्पूर्ण राष्ट्र ने इस काम को एक होकर नहीं किया। इसलिए आन्दोलन असफल हुआ। संगठित कारवाइ करने पर भी हम मुश्किल से सफलता प्राप्त कर सकते हैं क्योंकि हमारे राज की राज-नीतिक शक्ति कमजोर है। हम अपने समुद्री चुङ्गी का नियन्त्रण नहीं कर सकते जो कि विदेशियों के हाथों में है। हम अपनी इच्छानुसार कर को कम या अधिक नहीं कर सकते, इसलिए हमारे पास विदेशी मालों को मँहगा करने और देशी मालों को सस्ता बनाने का कोई उपाय नहीं है। देशी कपड़े से विदेशी कपड़ा अगर सस्ता हो जैसा कि वर्त्तमान समय में है, तो हम लोगों से यह आशा नहीं कर सकते चाहे वे कितने भी देशभक्त क्यों न हों कि वे देशी माल के खातिर विदेशी सस्ता माल नहीं खरीदेंगे। लोगों को यह कहना कि वे कभी विदेशी कपड़ा न व्यवहार करें और बराबर देशी कपड़ा पहनें हर आदमी के व्यक्तिगत सुविधाओं के अनुकूल नहीं होगा और यह नीति कभी भी में काम नहीं लाई जा सकती है। मान लीजिए कि कोई परिवार प्रति-वर्ष तीस डालर का विदेशी कपड़ा खरीदता है। अब अगर यह परिवार

विदेशी कपड़े का बहिष्कार करता है और उसके बदले देशी कपड़ा खरीदता है तो उसे उतने ही कपड़े के लिए पचास या साठ डालर देना पड़ता है। इस-प्रकार उस परिवार को कपड़े पर बीस या तीस डालर प्रति वर्ष अधिक खर्च करना पड़ेगा। देशभक्ति के जोश में एक बार कोई भी इतना त्याग कर सकता है। लेकिन इस तरह की भावुकता आर्थिक सिद्धान्तों के विरुद्ध पड़ती है और बहुत दिनों तक वह नहीं रह सकती है। अगर हम आर्थिक सिद्धान्त के अनुकूल होना और अपने ध्येय पर भी डटे रहना चाहते हैं तो हमें पहले असम संधियों को तोड़ देना होगा, समुद्री चुङ्गी पर अपना नियंत्रण स्थापित करना होगा, कर की दर को बढ़ाने-घटाने में स्वतंत्र होना होगा। इस प्रकार हम विदेशी तथा देशी मालों का मूल्य एक बराबर कर सकेंगे। तब अगर कोई परिवार तीस डालर मूल्य का विदेशी कपड़ा साल भर में पहनता है और उतने ही देशी कपड़े के लिए उसे तीस डालर ही लगता है तो यह प्रबन्ध ठीक होगा और तब हम आशा कर सकते हैं कि वह परिवार देशी कपड़ा पहने की अपनी प्रतिज्ञा को रख सकेगा। अगर हम एक कदम और आगे बढ़ें और विदेशी कपड़े को देशी कपड़े की अपेक्षा महँगा कर दें जिससे विदेशी कपड़ा पहनने वाले जिस कपड़े पर तीस डालर खर्च करते हैं, उतने ही देशी कपड़े पर बीस डालर खर्च कर सकें तब हम विदेशी कपड़े के उद्योग-धन्धे पर विजय प्राप्त कर सकते हैं और हमारा देशी उद्योग-धन्धा उन्नति करने में समर्थ हो सकता है। इस प्रकार आप देखते हैं कि अगर हमें अपने मिन् षङ् सिद्धान्त की वस्त्र-समस्या को हल करना है आगे संपूर्ण देश को देशी कपड़ा पहनना है और विदेशी कपड़े को अपने बन्दरगाह पर नहीं आने देता है तो हमें राज की राजनीतिक शक्ति का प्रयोग करना पड़ेगा।

अपनी वस्त्र-समस्या के हल करने में जिन मुख्य कच्चे मालों पर हमें विचार करना है वे हैं रेशम, सन, रूई और ऊन। चौथी चीज़ ऊन चीन में काफ़ी परिणाम में होता है। चीनी ऊन विदेशी ऊन से उच्च कोटि का होता है। लेकिन ऊन का उद्योग-धन्धा चीन में विकसित नहीं हुआ है। हम ऊनी कपड़ा नहीं तैयार करते हैं बल्कि कचा ऊन ही दूसरे देशों में भेज देते हैं। दूसरे देश वाले हमारे ऊन को खरीदते हैं और उससे ऊनी कपड़ा तैयार करते हैं और पुनः तैयार माल से मुनाफा करने के लिए उसे चीन भेज देते हैं। अगर हम अपने अधिकार को पुनः प्राप्त कर सकें और राज की शक्ति को ऊन के उद्योग-धन्धे के विकास में लगा सकें तो यह भी कपड़े के उद्योग-धन्धे के साथ-साथ उन्नति करेगा। अगर हमारे यहाँ उन्नतिशील ऊन

का उद्योग-धन्धा हो तो चीन के लोगों को ऊनी कपड़ा जिसकी आवश्यकता उन्हें जाड़े में पड़ती है, विदेशी राष्ट्रों से नहीं खरीदना पड़ेगा। अगर हमारे पास खपत से अतिरिक्त ऊन बचेगा तो हम रेशम की तरह ही उसे विदेश भेजेंगे। लेकिन अभी तो चीन में ऊन का उद्योग-धन्धा अविकसित अवस्था में है। इसलिए भेड़ों का ऊन लगा हुआ चमड़ा, या भेड़ों का काटा हुआ ऊन, जिनका व्यवहार चीन में नहीं हो सकता है, विदेशियों के हाथों बेच दिया जाता है। विदेश में उससे ऊनी कपड़े और सब तरह के कम्बल तथा नमदा आदि बनते हैं। पुनः बना हुआ माल चीन भेजा जाता है और यहाँ हम उसे खरीदते हैं। इससे पता चलता है कि हमारे सूती कपड़े और और ऊन के उद्योग-धन्धे विदेशी राजनीतिक और आर्थिक प्रभुत्व के नीचे दबे हुए हैं। वस्त्र-समस्या को हल करने के लिए हम सम्पूर्ण राष्ट्र की महान् ताकत को एक विस्तृत योजना बनाने में लगाएँ। पहले हम अपने सार्वभौमिक अधिकार को प्राप्त करें। हम रेशम, सन, रूई और ऊन सम्बन्धी पैदावार बढ़ाने और उनका माल तैयार करने के उद्योग-धन्धों के विकास के लिए राज की शक्ति का प्रयोग करें। कच्चे माल के निर्यात और तैयार माल के आयात पर कर बढ़ाने के लिए हम समुद्री चुङ्गी को अपने अधिकार और नियंत्रण में करें ताकि ये देशी उद्योग-धन्धे बच सकें। तब हमारे सूत कातने और कपड़ा तैयार करने का उद्योग-धन्धा तुरत बढ़ने लगेगा और कपड़े की समस्या हल हो जाएगी।

चूँकि अब हम कपड़ा तैयार करने की चीज़ों की समस्या के हल को जानते हैं। इसलिए हमें अब वस्त्र की समस्या पर ध्यान देना चाहिए। मैंने एक बार पहले कहा है कि जाड़े से बचने के लिए कपड़ा पहनने का रिवाज चला। कपड़ा पहनने का प्रथम उद्देश्य शरीर की रक्षा करता था। लेकिन जैसे-जैसे सभ्यता बढ़ी कपड़े का व्यवहार शरीर को सजाने के लिए होने लगा और तब कपड़ा पहनने का दूसरा उद्देश्य सुन्दरता बढ़ाना हो गया। जंगली आदमियों के पास अपना शरीर सजाने के लिए किसी प्रकार का परिधान नहीं था इसलिए उन्होंने शरीर पर गोदना गोदा लिया अर्थात् उन्होंने अपने शरीर के चमड़े पर चिह्न बनवाए और उन्हें रंगवा दिया। हमारे पूर्वज इसे वन् षन् या शरीर सजाना कहते थे। यद्यपि सभ्यता आगे बढ़ी है फिर भी कपड़ा पहनने का प्रधान उद्देश्य अभी तक शरीर को सजाना ही माना जाता है। कपड़ा पहनने के इस उद्देश्य को भुला दिया गया है कि उससे जाड़ा कटता है और शरीर की रक्षा होती है। आजकल

खर्चीले जीवन और फजूल की प्रतियोगिता में केवल पहनने की सामग्री ही नये-नये रूपों में बराबर नहीं निकलती है बल्कि रिवाज के अनुसार पोशाक बनाने के ढंग में भी परिवर्त्तन होता है। अधिक से अधिक पोशाक और गहना पहनना अमीरी समझा जाता है तथा सांस्कृतिक विकास के साथ-साथ कुलीनता और विद्वत्ता पर्यायवाची माने जाते हैं।

जब निरंकुश शासन का विकास हुआ था तो पोशाक का व्यवहार पदों की विभिन्नता के लिए होता था। तब कपड़ा पहनने का तीसरा उद्देश्य वर्ग भेद को जताना हो गया। अब प्रजातन्त्र का जमाना है और सभी वर्ग एक हो गए हैं। प्रजासत्तात्मक राज के अंदर सैनिक या नाविक को भी उसके पोशाक के कारण एक खास भद्र वर्ग का नहीं माना जाना चाहिए। कपड़े पहनने के तीन उद्देश्य—शरीर-रक्षा, शरीर को सजाना और वर्ग भेद दिखाना—ऊपर बताए गए हैं। उनमें हम एक चौथा उद्देश्य भी जोड़ सकते हैं और वह है सुविधा। ऐसे समय में जबकि सभी वर्ग बराबर हो रहे हैं और काम करना पवित्र माना जाने लगा है तो हम पोशाक को आवश्यकता की वस्तु समझते हैं। इसलिए हमें यह कहना चाहिए कि हमारी जनता की आवश्यक पोशाक निम्न कामों को पूरा करे—वह शरीर की रक्षा करे, वह सुन्दर देखने में हो और वह सुविधाजनक हो और काम में बाधा देनेवाली न हो। इस प्रकार की पोशाक सचमुच में सुन्दर होगी।

जनता की जीविका के सिद्धान्त को कार्यान्वित करने के लिए और कपड़े के उपर्युक्त तीन व्यवहारों को ध्यान में रखते हुए राज को हर जगह बड़े पैमाने पर कपड़े के कारखानों की स्थापना करनी चाहिए। ये कारखाने देश के हर भाग की जनसंख्या और ऋतु का ध्यान रखते हुए लोगों के लिए वस्त्र तैयार करें। हर आदमी के कपड़े की आवश्यकता पूरी होनी चाहिए। किसी भी आदमी को इससे वंचित नहीं रहना चाहिए। सान मिन् सिद्धान्त वाली सरकार का जनता के प्रति कपड़े की आवश्यकता के सम्बन्ध में यही कर्त्तव्य है।

और जनता को भी सचमुच में राज के प्रति अपने नागरिक उत्तरदायित्व को पूरा करना चाहिए या उसे नागरिकता के अधिकार को छोड़ देना चाहिए। जो नागरिक होने के अयोग्य हैं वे राज के मालिक नहीं हो सकते हैं। आलसी तथा घुमक्कड़ राज और जनता के ऊपर परान्नभोजी जैसे हैं। सरकार उन्हें कानून द्वारा काम करने के लिए बाध्य करे और उन्हें अच्छे मजदूर के रूप में बदलने की कोशिश करे ताकि वे राज के अधिकार और

सुविधाओं में भाग लेने के योग्य हो सकें। जब आलसी मनुष्य नहीं रहेगा और सब लोग उत्पादन में हिस्सा बटाएँगे तब खाने और शरीर ढकने के लिए काफ़ी सामग्री मिलेगी, रहने के लिए आरामदायक घर होंगे और लोग संतुष्ट रहेंगे और जीविका की समस्या हल हो जायगी।*

**अगस्त २४, सन् १९२४ ई०**

---

*जीविका के सिद्धान्त पर दिए जाने वाले और सभी व्याख्यानों को डा० सनयात सेन नहीं पूरा कर सके।